को धर्म का इतना कठिन उपदेश क्यों दिया था? इसीलिए कि दोगले बच्चे अपने पूर्वजों और वीर वर्गों की मान-मर्यादा और प्रतिष्ठा नहीं निभा सकते। अगर हमारा खून असली है तो वह भावनाओं की टक्कर लगते ही उछल पड़ेगा। अगर न उछला तो समझना कि हमारे रक्त में अवश्य कुछ फर्क पड़ गया है। बस आप सिपाही हैं और वीरता के सब साधन आपके साथ हैं। वीरोचित भावनाएँ यदि आपके पवित्र रक्त में हिलोर पैदा करती हैं तो वीरों को युद्ध से अधिक परीक्षा का स्थान कब मिलता है? अपने पूर्वजों का बदला लेकर उनके ऋण से मुक्ति प्राप्त कीजिए और वीरता के प्रसाद स्वरूप अपने देश भाइयों को भी गुलामी से मुक्ति दीजिए।

मैंने जो अपना वक्तव्य समझा था आपके प्रति निभाया है और आपको आपका सत्य मार्ग बताया है। अब आपकी पवित्र आत्मा जो आपको उपदेश दे उसे पालन कीजिए या न पालन कीजिए।

शाम हो रही थी सभा खतम हुई। जब मैं वीर सैनिकों से मिल रहा था तो उनके चेहरों से वीरता की चिनगारियाँ उछालें मार रही थीं। सेनानायकों ने दृढ़ता के साथ गम्भीर स्वर में कहा था कि आप हमें भूलना नहीं। उनको विदा किया शहर के लोगों से मिलकर हम लोग जहाज पर आ गए। जहाज ने लंगर उठाया और पीनांग का रास्ता पकड़ा। तीन-चार दिन में हम लोग पीनांग पहुँचे। अब हम लोग समुद्र के आदी हो गये थे। जी मचलाना बन्द हो गया था। अब हम लोग दिन भर जहाज में कभी खेलते कभी घूमते कभी भिन्न भिन्न देशवासियों से बातें करते और आनन्द से दिन काट रहे थे। जब हम पीनांग में पहुँचे तो वहाँ के गवर्नर साहब ने हमारे जहाज को यह कहकर रोक लिया कि यह बिना हमारे हुक्म

के नहीं आयगा। हम लोगों की कुछ समझ में न आया कि आखिर क्या बात है।

दो-तीन दिनों के पीछे जब इतवार के दिन हम पीनांग के गुरुद्वारे में पहुँचे तो यहाँ पर परिचित लोगों के द्वारा पता लगा कि सिंगापुर की तीन हजार फौज ने वहाँ के सब अंग्रेज सैनिकों को मारकर सिंगापुर के किले पर कब्जा कर लिया है।